# पुस्तकालय

## गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

वर्ग संख्या .......... आगत संख्या..........

पुस्तक वितरण की तिथि नीचे अंकित है। इस तिथि सहित ३० वें दिन यह पुस्तक पुस्तकालय में वापस आ जानी चाहिए। अन्यथा ५० पैसे प्रति दिन के हिसाब से विलम्ब दण्ड लगेगा।

ओ३म्



श्रीमद् विद्यारण्य-स्वामी-विरचितं

# दुर्वासना-प्रतीकार-दशकम्

(सरल-हिन्दी-व्याख्या-सहितम्)






व्याख्याकार

श्रीमत् स्वामी ब्रह्मप्रकाश जी महाराज

प्रकाशक—

ब्र० निहाल

चेतन देव कुटिया

कनखल (हरिद्वार)



प्रथमावृत्ति – १००० (सं० २०१५)

द्वितीयवृत्ति – १००० (सं० २०१७)

तृतीयवृत्ति – १००० (सं० २०१८)

चतुर्थवृत्ति – १००० (सं० २०२२)

पंचमवृत्ति – १००० (सं० २०२८)

धर्मार्थ

पुस्तक प्राप्ति के स्थान :

१. नेपाली क्षेत्र–ऋषिकेश।

२. पंजाबी पुस्तक भण्डार, देहली-६

मुद्रक—

परम प्रिंटिंग सर्विस, २८९७, बुलबुलीखाना, बाज़ार सीताराम, दिल्ली-६ में कम्पोज होकर यादव प्रेस, दिल्ली में छपी।



श्रीमद् विद्यारण्य–स्वामी--विरचितं

# दुर्वासना–प्रतीकार–दशकम्

(सरल-हिन्दी-व्याख्या-सहितम्)



व्याख्याकार

श्रीमत् स्वामी ब्रह्मप्रकाश जी महाराज

# परिचय

ग्रंथ:- यह 'दुर्वासना प्रतीकार दशक' विरक्त महात्मा श्री रामदास जी को गङ्गा तीरे विचरण करते एक ब्रह्मचारी से प्राप्त हुआ, जिनके पास हस्त लिखित गुरु परम्परा से चला आ रहा था। आप पूज्यपाद स्वामी श्री ब्रह्म प्रकाश जी महाराज के पास संशोधन तथा अर्थ समझने के लिए लाये। इस की व्याख्या पूज्य स्वामी परिपूर्णानन्द गिरि जी ने भी श्रवण की, उन्हें अधिकारियों के लिए अत्यन्त उपयोगी जान पड़ने के कारण पुनः व्याख्या के लिए आग्रह किया। पूज्य स्वामी जी महाराज ने सत्सङ्ग सभा में ही इसकी पुनः व्याख्या की और आप इसे लिखते रहे और तत्पश्चात् इसके मुद्रण का प्रयास किया। वस्तुतः इस अति उपयोगी पुस्तक का जिज्ञासुओं के कर कमलतक पहुँचाने का सम्पूर्ण श्रेयः इन्हें ही प्राप्त है।

इसे पुस्तक नाम दिया जावे या संसार रोग की महौषधि कहा जावे यह युक्त ही है कारण इसमें चित्त के सूक्षम रोग 'जो कि ज्ञान में प्रतिबन्धक हैं' का निदान तथा उनकी निवृत्ति का उपायरूप महौषधि वर्णन की गई है। 'शार्दूल विक्रिडित' छन्द में रचित यह दशक वेदान्त स्तोत्रों में एक अपूर्व वस्तु है। पुस्तक की लोक प्रियता में प्रमाण यह है कि लगभग बारह वर्षों में पांचवी बार छप रही है तथा प्रेमीजन इस की उत्कंठा पूर्वक प्रतीक्षा कर रहे हैं।

ग्रन्थकार:-पूज्यवाद श्री विद्यारण्य स्वामी जी जिन का गृहस्थ काल में माधवाचार्य नाम था। आप विजयनगर राज्य के प्रधानमन्त्री भी रहे। सन्यास लेने के पश्चात आप सः १३८८ से सं० १४४३ तक श्रृंगेरी मठ के पीठाधीश शकराचार्य पद पर आसीन रहे तथा आपने लोक हितार्थ प्रचुर ग्रन्थों का संस्कृत में निर्माण किया, यथा 'पंचदशी' 'वार्तिकसार' वैयासिक न्याय माला' अन्य भी अनेक ग्रन्थ हैं जो कि मुद्रित हो कर जिज्ञासुओं को मोक्ष-पथ पर अग्रसर कर रहे हैं।

व्याख्याकार— पूज्यपाद विरक्त मुकुट मणि श्री १०८ स्वामी ब्रह्म प्रकाश जी महाराज का शरीर पंजाब प्रान्त का था। आपको स्वाध्याय एवं साधना क्रम बाल्यकाल से ही आरम्भ हो गया था, जो कि पूर्व जन्मोपार्जित निष्काम पुण्य एव भक्ति के संस्कारों का परिचायक है। किशोरावस्था पूर्ण होते ही आपने गृह त्याग संन्यास पथ पर पदार्पण किया तथा आजीवन स्त्री दर्शन एव द्रव्य स्पर्श से उपेक्षा करते रहे। दीक्षा आपने उदासीन प्रवर व्याख्यान केसरी श्री १०८ स्वामी अनन्त प्रकाश जी महाराज से प्राप्त की, तथा विद्या गुरू आपके पूज्यपाद वेदान्त केसरी श्री १०८ स्वामी मङ्गलनाथ जी महाराज थे, जिन से कुछ ही वर्षों में वेदान्त के समस्त मुख्य ग्रन्थों का अध्ययन आपने कर लिया था। श्री नाथ जी महाराज आपकी मेधा की प्रशसा करते हुए कहते थे—"ब्रह्म प्रकाश मानव नहीं फरिश्ता (देवता) है"। नाथ जी महाराज के ब्रह्म लीन होने के पश्चात् पच्चीस वर्ष ग्रीष्म गंगोत्री तथा शीतकाल उत्तरकाशी में रहे जहां मौन रह कर आपने मनन, निदिध्यासन एवं उग्रतप कया। पर्वतीय शीत प्रधान देश में अधिक निवास के कारण आपको अधिक रक्तचाप का रोग हो गया जिस के कारण आप शीतकाल मे ऋषिकेश पधारने लगे, जो कि देहावसान पर्यन्त पीयूष वाहिनी माता श्री भागीरथी के प्रवाहत अजस्र बहता रहा। आपके सत्संग में यह विशेषता थी कि साधारण संस्कारी से लेकर विद्वान तक को सम लाभ होता था कारण कि आप व्याख्या लघु दृष्टांतों सहित सरल हिन्दी में करते थे जिसका परिचय यह छोटी सी पुस्तक दे रही है। अपने काल में त्याग वैराग्य, उपरामता, असंग्रह, अद्वैत निष्ठा एवं श्रोत्रीयता में उत्तराखण्ड की विभूतियों में अग्रगण्यों में से आप एक थे जिसकी प्रशंसा वयोवृद्ध महात्मा करते थे। आपने अद्वैत मार्ग के पथिकों का ज्योति स्तम्भ बनकर पथ प्रदर्शन किया जिसके

लिये हम नत मस्तक श्रद्धापूर्वक आपके पावन चरणकमलों में कोटिशः प्रणाम करते है। अन्त में आप ने पंच दिवसीय अनशन कर, केवल गंगाजल पान कर फाल्गुन शुक्ला प्रतिपदा स० २०२१ को स्वेच्छा पूर्वक कलेवर विसर्जन कर सदा के लिये निर्वाण पद प्राप्त किया। प्रति वर्ष उसी तिथि पर आपके शिष्य तथा भक्त जन आपके अन्तिम निवास स्थान पर समारोह पूर्वक आपका निर्वाण दिवस मनाया करते हैं। विशेष परिचय आपकी जीवनी में दिया जावेगा यहाँ इतना ही पर्याप्त है। ओ३म् शम्।

आपका पाद पांसु
ब्रह्मचारी निहाल

# विषय सूची



❀ श्रीकृष्णाय नमः ❀

# दुर्वासना प्रतीकार दशकम्

अशुभानि निराचष्टे तनोति शुभसन्ततिम् ।
स्मृतिमात्रेण यत्पुंसाँ ब्रह्म तन्मङ्गलं परम् ।।
सच्चिदानन्द–रुपाय कृष्णायाक्लिष्टकर्मणे ।
नमो वेदान्तवेद्याय गुरवे बुद्धिसाक्षिणे ।

अथ दुर्वासनाप्रतीकारदशकम्

श्री विद्यारण्य स्वामी, अन्तःकरण की दुष्ट वासनाएँ जिनका नाम 'दुर्वासना' है, जो मुमुक्षु के पतन का हेतु और अनर्थ करने वाली हैं, उनका परिहार रूप 'प्रतिकार' सद्वासना रूप विरोधी वृत्तियों के कथन द्वारा 'अथ' शब्द से आरम्भ करते हैं:-

शास्त्र में वासना का स्वरूप इस प्रकार लिखा है– "पूर्व और अपर के विचार से रहित दृढ़ भावना द्वारा जो किसी भी पदार्थ का ग्रहण है वह 'वासना' कही जाती है।" वह वासना शुभ हो अथवा अशुभ हो बाह्य निमित्त से उत्पन्न होती है। जैसे शत्रु के देखने से क्रोधादि की अशुभ वासना और साधु महापुरुष के दर्शन से श्रद्धा, शान्ति आदि की शुभ वासना उदय होता है। यह दुष्ट वासनाएँ झाड़ू से कूड़ा बाहर निकाल देने की न्याईं हृदय से बाहर नहीं निकाली जा सकतीं, क्योंकि

वासनाओं से वृत्तियाँ और वृत्तियों से वासनाएँ बनती हैं। इस कारण जो मुमुक्षु संसार से उपरत हुआ है उसका कर्तव्य है कि अशुभ वासनाओं की वृत्तियों को शुभ वासनाओं की वृत्तियों से दमन करे। शुभ वासनाओं के बढ़ जाने से अशुभ वासनाएँ निमित्त होने पर भी किसी भी अशुभ कार्य को उत्पन्न करने में समर्थ नहीं होंगी। यही इनका अभाव है। साधक अपने मन को ही शिष्य बना कर उसे शिक्षा देता है। ग्रन्थकार प्रथम दिन और रात्रि की चर्या को निरूपण करते हैं:-

❀ मुमुक्षु की दिन रात्रि की चर्या ❀

**प्रातर्वैदिककर्मतस्तदनु सद् वेदान्तसञ्चिन्तया**
**पश्चाद् भारतमोक्षधर्मकथयावासिष्ठरामायणात्।**
**सायं भागवतार्थतत्त्वकथया रात्रौ निदिध्यासनात्**
**कालो गच्छतु नःशरीरभरणंप्रारब्धकराठार्पितम्।१**

अन्वयः—प्रातः (प्रातःकाल) वैदिक कर्मतः (वेद विहित नित्य कर्म से), तत् अनु (उसके पश्चात्) सद् वेदान्त सचिन्तया (श्रेष्ठ वेदोक्त चिन्तन से), पश्चात् (तदनन्तर) भारत-मोक्ष-धर्म कथया (महाभारतांतर्गत मोक्षधर्म की कथा श्रवण से, अथवा) वासिष्ठ रामायणात् (योगवासिष्ठ रामायण के श्रवण से) सायं (सायंकाल) भागवत-अर्थ-तत्वकथया (श्रीमद्भागवत के श्रवण से) रात्रौ (रात्रिमें) निदिध्यास (निदिध्यासन से) नः (हमारा) कालः (समय) गच्छतु (व्यतीत होवे)। शरीर-भरणं (शरीर का पालन पोषण-

दिक) प्रारब्धकण्ठ-अर्पितम् (प्रारब्ध के ऊपर सौंपा हुआ है)॥ १॥

दिन और रात्रि के आठ प्रहरों में से पांच प्रहर दिन के और तीन प्रहर रात्रि के माने गये हैं। निवृत्तिप्रधान मुमुक्षु पुरुष दिन के पाँच प्रहरों के तीन विभाग करे। प्रथम विभाग प्रातःकाल सूर्योदय से डेढ़ घण्टे के समीप पहले अपने वर्णाश्रम के अनुसार वेद और स्मृति में विधान किये गये जो नित्यकर्म शौच, स्नान, जप पाठ, ध्यान, सन्ध्यादि हैं उनमें हमारा काल व्यतीत होवे। तदनन्तर वेद की प्रत्येक शाखा का अन्तिम उपनिषद् भाग तथा श्रेष्ठ वेदान्त के अर्थ के बोधक प्रस्थानत्रय भगवान शङ्कराचार्य कृत ब्रह्मसूत्र शारीरकभाष्य, उपनिषद् भाष्य और गीता भाष्य के श्रवण और मनन रूप चिन्तन में हमारा समय व्यतीत हो। इसके अनन्तर दिन का दूसरा भाग महाभारत के शान्तिपर्व में कथन किये गए ज्ञान और वैराग्यादि निवृत्ति लक्षण मोक्षधर्मों के कथन और श्रवण मनन में अथवा योगवासिष्ठ जो महर्षि वसिष्ठ ने भगवान श्री रामचन्द्र जी को महारामायण में अध्यात्मोपदेश दिया है—के कथन और श्रवण में हमारा समय व्यतीत होवे। तदनन्तर दिन का तीसरा भाग सायंकाल श्रीमद्भागवत के तत्त्व अर्थ, जिसमें ब्रह्मात्मैकत्व का प्रतिपादन किया है, जैसा कि भगवान व्यास स्वयं श्रीमद्भा-

गवत के प्रन्त में कहते हैं कि 'ब्रह्मात्मैकत्व लक्षण जो सर्व वेदान्तों का सार है अर्थात् जो अद्वितीय वस्तु है इसी में श्रीमद्भागवत की निष्ठा है अर्थात् अद्वैत वस्तु को ही श्रीमद्भागवत विषय करता है और कैवल्य मोक्ष ही इसका प्रयोजन है" उसके कथन और श्रवण में हमारा समय व्यतीत होवे। इसके अनन्तर रात्रि के तीन प्रहर का समय दिन भर के श्रवण और मनन किये हुए अर्थों का अनात्माकार विजातीय वृत्तियों के तिरस्कार पूर्वक आत्माकार सजातीय वृत्तियों का प्रवाहकरण रूप जो निदिध्यासन है उसमें व्यतीत होवे।

❀ प्रारब्धाधीन देहस्थिति ❀

शङ्का—दिन और रात्रि के आठों प्रहर यदि इसी प्रकार आत्मचिन्तन में ही व्यतीत कर दिये गए तो शरीर का खान-पान, भरण-पोषण एवं उपजीविका आदि किस प्रकार होगी ?

इसी के उत्तर में ग्रन्थकार कहते हैं कि शरीर का भरण-पोषण भगवान अंतर्यामि परमात्मा ने पहले ही प्रारब्ध के समर्पण किया हुआ है। जैसे कहा है कि 'पहले बनी प्रारब्ध पीछे बना शरीर" । जीव जब गर्भ में था तो बिना परिश्रम किये माता के उदर में इसका भरण पोषण होता रहा। और गर्भ से जब बाहर आया तो पहले ही

माता के स्तनों में दूध तैयार मिला। वह दूध जीव के पुरुषार्थ से उत्पन्न नहीं हुआ। श्रीमद्भगवद्गीता में भगवान् स्वयं प्रतिज्ञा करते हैं:—"निर्योगक्षेम आत्मवान् [भव]", "योग क्षेमं वहाम्यहम्"—हे अर्जुन। तू अप्राप्त की प्राप्तिरूप योग और प्राप्त की रक्षा रूप क्षेम वाला न हो। योग और क्षेम को मैं वहन अर्थात सम्पादन करता हूँ—युक्ति से भी सिद्ध है कि जो जिस जीव की प्रारब्ध है वह उसे अवश्य प्राप्त होती है। जैसे बच्चे, वृद्ध अथवा भजनशील पुरुष कुछ उद्योग न करके भी अपनी अपनी प्रारब्ध से खान पान को प्राप्त कर रहे हैं। मूर्ख पुरुष अविचार से यह जानते हैं कि हमको जो भोग्य पदार्थ प्राप्त हो रहे हैं यह हमारे ही उद्यम का फल है। परन्तु यह नहीं जानते कि इनकी प्राप्ति का भार तो फिर भी ईश्वर पर ही है। जैसे रज्जब जी ने कहा है:—

अश्व, गजिन्द बोहित चढ़े, मूरख चाये सिर भार।
त्यों रज्जब सिर राम के, पच पच मरें गंवार॥

अर्थ—यह कि मूर्ख पुरुष घोड़े पर, हाथी या नौका पर चढ़ कर भी बोझे को अपने सिर पर रख कर व्यर्थ ही अपनी ग्रीवा तुड़वा लेता है। बोझ तो फिर भी अश्व हाथी या नौका पर ही है।

शङ्का—शरीर के धारणार्थ खान पान शौच स्नानादि

शारीरिक क्रियायें जो आवश्यक हैं वह तो अनिवार्य हैं, करनी ही पड़ेंगी ?

समाधान–इन खानपानादि आवश्यक क्रियाओं में चित्त भगवच्चिन्तन में लग सकता है। इसलिए इनके करने पर व्यवधान नहीं पड़ता। स्वाभाविक शरीर और इन्द्रियों की क्रियाऐँ पूर्व संस्कार से होती जाती हैं। इसलिए इनके होने पर भी भजन में कोई बाधा नहीं हो सकती। उपजीविका आदिक के लिए अधिक क्रियाओं के करने से भजन में बाधा पड़ती है। सो ग्रन्थकार ने उसका ही वारण किया है। शरीर के रक्षणादि का निषेध नहीं किया। इन साधनों में सर्वथा त्यागी महात्मा का ही अधिकार है। बहुत आरम्भ व्यावहार करने वाले का नहीं है।

इस प्रकार विचार के बल से मुमुक्षु शरीर के भरण पोषण को भगवान तथा प्रारब्ध के अर्पण करके निश्चिन्त हो कर भगवदनुसंधान ब्रह्मात्मैकत्व चिन्तन में अग्रपर होकर समय व्यतीत करे। "गच्छतु" शब्द से ईश्वर से प्रार्थना का अर्थ भी प्रतीत होता है ॥१॥

प्रथम श्लोक में साधक की दिनचर्या कथन करके अब आचार्य सद्वासनाओं के द्वारा दुर्वासनाओं की निवृत्ति रूपक अलङ्कार से कहते हैं।

**अज्ञानंत्यज हे मनो मम सदाब्रह्मात्मसद् भावनात्**

सङ्कल्पानखिलानपित्यजजगन्मिथ्यात्वसंभावनात्
कामंसाधन साधन श्रम परिध्यानादजस्त्रं त्यज
क्रोधन्तुक्षमयासदा जहिबलाल्लोभंतुसन्तोषतः।३।

अन्वयः—हे-मम-मनः (हे मेरे मन) सदा (सर्वदा) ब्रह्म आत्म सद्-भावनात् (सम्यक ब्राह्मात्म चिन्तन से) अज्ञानँ (अज्ञान को) त्यज (त्याग कर) जगत्-मिथ्यात्व-संभावनात्(जगत के मिथ्यात्व की सम्यक भावना से) अखिलान (सम्पूर्ण) सकल्पान्-अपि (सकल्पों को भी) त्यज (त्याग कर) अजस्त्रं (निरन्तर) साधन साधन-श्रम-परिध्यानात (विषय सम्पादन करने में परिश्रम को देख कर) कामं (विषय कामना को) त्यज (त्याग कर), सदा (सर्वदा) क्षमया (क्षमा से) क्रोधं तु (क्रोध को भी) बलात् (बल-पूर्वक) जहि (नाश कर), लोभं तु (और लोभ को भी) संतोषतः (संतोष से नाश कर) ॥२॥

## विवेक-युक्त बुद्धि तथा मन की दुर्वासनाएँ

विवेक बुद्धि पूर्वक मोक्ष कामनावाला साधक अपने मन को शिक्षा देता है। भाव यह है कि मन में दुर्वासनाएँ भरी हुई हैं। जिनके आधीन हुआ मन अनिष्ट चिन्तन करता है। इसको विवेक वाली बुद्धि समझाती है। लोक में देखा भी गया है कि यदि मन प्रबल हो जावे तो पुरुष दोषों और दुर्गुणों की तरफ झुक जाता है। और यदि बुद्धि प्रबल हो जावे तो मन दुर्गुणों का त्याग कर सदगुणों वाला बन जाता है। यह देवासुर संग्राम प्रत्येक अन्तःकरण में सर्वदा हो रहा है कि दुष्ट वृत्तियाँ श्रेष्ठ

वृत्तियों को दबाती हैं और श्रेष्ठ वृत्तियां दुष्ट वृत्तियों को दबाती हैं इसलिए विवेक बुद्धि सहित जिज्ञासु अपने मन को समझाता है। कि-

हे मन ! सबसे प्रथम अज्ञान का त्याग कर क्योंकि अज्ञान ही सब अनर्थों का मूल है।

## ❋ द्विविध अविद्या ❋

अज्ञान का अर्थ मूल अविद्या और कार्य अविद्या इन दोनों का त्याग कर। वास्तव में मूल अविद्या तो ब्रह्मा मैकत्व के साक्षात् बोध से निवृत्त होगी। फिर भी अज्ञान को जो गाढ़ अवस्था है उसको साधनों से त्याग कर। जैसे अरुणोदय अन्धकार की गाढ़ता को पहिले ही हटा देता है। सूर्य भगवान् तो छायामात्र को निवारण करता है। इसी प्रकार आसुरी सम्पदा जो अज्ञान की गाढ़ अवस्था है उसको दैवी सम्पदा के साधनों से दूर कर। ज्ञान तो छाया रूप जो आवरण है उसको निवारण करेगा। इस वास्ते प्रथम अज्ञान की गाढ़ अवस्था यदि निवृत्त होगी तभी साधनों में भी प्रवृत्ति होगी। आसुरी सम्पत्ति के दूर होने से ही दैवी सम्पदा बढ़ती है और दैवी सम्पदा के बढ़ने से आसुरी भाव नष्ट होते हैं इनका परस्पर सम्बन्ध है।

## * अज्ञान संकल्प तथा काम की निवृत्ति *

इस अज्ञान के निवारण का क्या साधन है ? उत्तर देते हैं कि ब्रह्म ही आत्मा है। इस प्रकार की श्रेष्ठ और उत्कृष्ट भावनायुक्त दीर्घकाल निरंतर और सत्कार पूर्वक सेवन किये हुए ज्ञान के अभ्यास से हे मनः अज्ञान को दूर कर। इस मूलाज्ञान की निवृत्ति के उपाय के साथ साथ इस अज्ञान का कार्य जो संकल्प-पदार्थों में शोभना ध्यास कि यह अच्छे हैं-इस संकल्प को भी त्याग कर। किस साधन से ? जगत् के मिथ्यात्व की सम्यक भावना से कि यह जगत् मृगतृष्णा के जल और आकाश में नीलता के समान मिथ्या है। इस प्रकार की दृढ़ भावना से संकल्पों का त्याग कर। इस संकल्प रूप शोभना- ध्यास का कार्य जो काम है, जो विषयों की इच्छामात्र है, हे मनः उसका भी त्याग कर। किस साधन से ? इस विचार से कि इच्छा के विषय जो स्त्री पुत्र, धन, गृहादि हैं उनकी प्राप्ति और रक्षादि के प्रयत्न करने में जो परि- श्रम होता है और विक्षेप, चिन्ता, छल, कपट, चोरी आदि से अनेक दुःख उठाने पड़ते हैं और पाप करने पड़ते हैं उनका ध्यान रूप चिन्तन करके इन विषयों की इच्छा का सदा त्याग कर।

## ❀ क्रोध की निवृत्ति का उपाय ❀

इस काम का भी कार्य जो क्रोध है, हे मन: उसका भी त्याग कर। क्रोध का स्वरूप अभीष्ट पदार्थ की प्राप्ति का प्रतिबन्ध करने वाले पर अन्तःकरण की वृत्ति का अभिज्वलन रूप क्षोभ है। जिसके चिन्ह नेत्रों का लाल होना, होंठों का फड़कना, शरीर में कम्प, वाणी से गाली और दुर्वचन, हाथों से मारपीट, मन से बुरा चिन्तन आदि हैं। ऐसे कष्टदायक क्रोध का भी त्याग कर। किस साधन से ? क्षमा के स्वभाव से अर्थात् सहनशीलता से। किसी व्यक्ति के अपराध करने पर और इच्छित पदार्थ के परोक्ष या अपरोक्ष विघात करने पर भी मन, वाणी और शरीर से किसी प्रकार का बुरा चिन्तन, दुर्वचन और आघातादि न करना—इस उपाय से हे मन:! क्रोध का त्याग कर। 'क्रोधं तु' इसमें 'तु' शब्द काम से क्रोध की विलक्षणता कथन करे है। अर्थात् क्रोध के निवारण में क्षमा रूप साधन को दृढ़ प्रयत्न से सम्पादन करके साधक क्रोध का निवारण करे। अथवा जिस वस्तु के लिए क्रोध हो रहा है उसकी इच्छा के त्याग कर देने से भी क्रोध नष्ट हो जाता है।

## लोभ निवृत्ति का उपाय

इसी तरह हे मनः । लोभ का भी त्याग कर । लोभ का स्वरूप यह है कि प्राप्त पदार्थ के त्याग को सहन न कर सकना । अथवा जो पदार्थ प्राप्त हैं उनसे चित्त को पूर्ति का न होना, अधिक इच्छा का बढ़ना । 'और होवें और होवें'—इस प्रकार लोभ की वृत्ति का भी हे मनः ! त्याग कर । लोभ के त्याग का क्या उपाय है ? सन्तोष से अर्थात् अप्राप्त की वाञ्छा न करके बिना प्रयत्न से जो कुछ प्राप्त हुआ है उसको यथाशास्त्र बर्ताव में लाना और सौम्य तथा सदाचार से सम्पन्न होकर उसका सेवन करना और प्राणयात्रा मात्र से अधिक ग्रहण न करना इन साधनों से हे मनः! लोभ का त्याग कर 'लोभं तु' यहां 'तु' शब्द पूर्व कथन किये हुये क्रोध से विलक्षणता कथन करता है अर्थात् दृढ़ सन्तोष से ही लोभ निवृत्त होता है, क्षमादि से नहीं ॥२॥

अब तीसरे श्लोक से और जो दुर्वासनायें हैं उनका उल्लेख पूर्वक सद्वासनाओं से उनका प्रतीकार कहते हैं:-

जिह्वोपस्थसुखभ्रमं त्यज मनः पर्यन्तदुःखेक्षणात्
पारुष्यं मृदुभाषणात्त्यज वृथाऽलापश्रमं मौनतः।
दुस्सङ्गं त्यज साधुसंगमबलाद् गर्वं तु भङ्गेक्षणात्

निन्दादुःखमनिन्द्यदेवमुनिभिर्निन्दाकथासंस्कृतेः*॥३।

अन्वयः मनः (हे मन) परि-अन्त-दुःख-ईक्षणात् (सर्वं प्रकार दुःख रूप तथा क्षणिक ऐसे विचार से)जिह्वा उपस्थ सुख भ्रमं (जिह्वा तथा उपस्थ इन्द्रिय के सुख के भ्रम को) त्यज (त्यागकर), मृदु भाषणात् (कोमल मधुर भाषण से) पारुष्यं (कटु भाषण को), मौनतः (मौन धारण से) वृथा-आलाप-श्रम (व्यर्थ प्रलाप के परिश्रम का त्याग कर), साधु-संगम-बलात् (सत्पुरुषों के सतसंग के बल से) दुःसंगम् (दुष्ट पुरुषों की संगति को त्याग कर), भग-ईक्षणात्-तु (प्रतिपक्षी से संभावित पराजय के चिन्तन से) गर्वं (विद्या धनादि के अभिमान को त्याग कर) अनिन्द्यदेव-मुनिभिः (निन्दा के अयोग्य देवता तथा मुनियों की) निन्दा-कथा- संस्मृतेः (निन्दा कथा के स्मरण से) निन्दा-दुखं (अपनी निन्दा के दुःख का त्याग कर, सहा कर ॥३॥

❁ जिह्वोपस्थ संयम का उपाय ❁

हे मनः ! जिह्वा और उपस्थ इन दोनों इन्द्रियों कर के ब्रह्मा से लेकर मच्छर पर्यन्त सारा जगत ही हत हो रहा है । इस लिये जिह्वा और उपस्थ इन्द्रिय के सुख भ्रम को भी त्याग दे अर्थात् खान-पान से रसना इन्द्रिय द्वारा और विषय भोग से उपस्थ इन्द्रिय द्वारा सुख का भ्रम है, सुख है नहीं, इसका त्याग कर । किस साधन से 'पर्यन्त-दुःखेक्षणात्' परि कहिये सर्व ओर दुःख के देखने से तथा अन्त कहिये क्षण मात्र के पीछे नष्ट हो जाता

*❁ संस्मृतेः' पाठ भी हो सकता है ।

है ऐसा देखने से रसना इन्द्रिय और उपस्थ इन्द्रिय के सुख भ्रम का त्याग कर। अथवा "परि" शब्द वर्जन में है। अर्थात् अन्त का निषेध करता है। भाव यह कि अनन्त, प्रनन्त दुःख के देखने से कि इनमें अनन्त दुःख हैं। जितने अध्यात्मादि दुःख हैं सो सब इन्हीं से प्राप्त होते है। इस प्रकार देखने से इसका त्याग कर। 'भ्रम' शब्द जो सुख के साथ लगाया गया है वह भी हेतु है। अर्थात् इस सुख को भ्रम रूप होने से इसे भी त्याग कर, क्योंकि यह सुख नहीं है। क्षणमात्र सुखाभास है। यदि सुख होता तो निवृत्त क्यों होता और जिस सुख में राग द्वेष काम क्रोधादि दोष और दुःख पूर्ण हैं वह सुख कैसे हो सकता है इसलिए सुख का भ्रम है। सुख वह है जिससे इन्द्रियों और मन को शान्ति होवे। जिसमें कोई दोष न हो, कोई दुःख न हो वह स्वरूप सुख है। यह विषयसुख तो दुःखरूप ही है, इसमें सुख की तो भ्रान्ति ही है। इस वास्ते हे मनः! इसका त्याग कर।

### ❀ कटु भाषण त्याग का उपाय ❀

'पारुष्यं' अर्थात् कटुवचन बोलना। इसका भी त्याग कर। किस साधन से? मृदु, कोमल और मधुर भाषण से। जिस वचन से उद्वेग किसी को न हो सच्चा और प्रिय हो और परिणाम में हितरूप होवे। ऐसे

वचन से वाणी की कटुता का हे मनः ! त्याग कर।

❀ वृथालाप त्याग का उपाय ❀

वृथालाप अर्थात् व्यर्थ ही असम्बद्ध बहुत प्रलाप करना हे मनः। इस श्रम को त्याग दे। किस साधन से ? 'मौनतः'-वाणी के मौन से। भाव यह कि व्यर्थ बकवास से वाणी को श्रम होता है। इस श्रम के त्याग के लिए मौन ही उत्तम साधन है इस मौन रूपी उत्तम साधन को अवलम्बन करके हे मनः! वृथा आलाप के श्रम को त्याग कर।

❀ दुःसंग त्याग का उपाय ❀

हे मनः ! 'दुस्संगम्'—दुष्ट पुरुषों का संग अर्थात् विषय और विषयियों का संग त्याग कर। सङ्ग का अर्थ सम्बन्ध अथवा आसक्ति है इसका त्याग कर। किस साधन से ? 'साधु संगमबलात्'—अर्थात् साधु जो श्रेष्ठ सत्पुरुष हैं उनके संग से अर्थात् सम्बन्ध तथा आसक्ति के बल से। साधु पुरुष के लक्षण यह हैं कि तितिक्षु, करूणाशील, प्राणिमात्र का सुहृद हो, अजातशत्रु जिसका कोई शत्रु न हो, शान्त हो। ऐसे साधु ही साधुओं के भूषण हैं। इनके संग के बल से कि मैं अवश्य ही दुस्संग का त्याग करूँगा इस उत्साह और दृढ़ आसक्ति के बल से हे मनः ! दुस्संग का त्याग कर।

❀ गर्व त्याग का उपाय ❀

हे मनः ! विद्या और धन आदिकों से होने वाला

जो अभिमानरूप घमण्ड–गर्व है। इसका भी त्याग कर किस साधन से ? गर्व के नाश देखने से। अर्थात् अधिक विद्वान् तथा अधिक धन वाले से गर्व का नाश होता है। जैसे अजातशत्रु राजा ने बालाकी ब्राह्मण का गर्व भंग किया था। इस तरह जो भी गर्व करेगा उससे अधिक विद्वान् तथा धन वाला उस गर्व का नाश कर देगा। इस प्रकार इसके पुनः २ देखने से गर्व का त्याग कर। अर्थात् गर्व के निवारण का उपाय गर्व भंग का विचार है। यहां 'तु' शब्द गर्व की दुस्सङ्ग से विलक्षणता को प्रकट करे है।

## निन्दा जन्य दुःख के त्याग का उपाय

हे मनः ! निन्दा के दुःख का भी त्याग कर। निन्दा का स्वरूप यह है कि अपने में दोष हो अथवा न हो तो भी दूसरे पुरुष के पास जो परोक्ष में दोष का कोई कथन करे उसके श्रवण से दुःख होता है। इसका भी त्याग कर। किस साधन से ? इस विचार से कि निन्दा के अयोग्य तथा सर्वदा पूज्य देवता और मुनि आदिकों की निन्दा-कथा के संस्कारों से अर्थात् अवतार आदिकों की भी निन्दा पुरुषों ने की है तो हम किस गिनती में हैं। इस प्रकार के संस्कारों से निन्दा के दुःख का त्याग कर।

"मुनिभि" यहां तृतीया विभक्ति षष्ठि के अर्थ में है ॥ (संस्मृते:" पाठ होने से यह अर्थ होगा कि अवतार आदिकों को निन्दा की कथा की स्मृति से अपनी निन्दा के दु:ख का त्याग कर ।)

निद्राँ सात्त्विकवस्तुसेवनतया स्वप्नं सदाजागरात्
रोगाञ्जीर्णमिताशनाज्जहि सदा दैन्यंमहाधैर्यतः
अर्थानर्थपरिग्रहं त्यज वृथासंसर्गसंत्यागतः ।
स्त्रीवाञ्छांत्यजदोषदर्शनबलाद्दुःखंसुखात्मेक्षणात् ।४

अन्वय:—(हे मन:) सात्विक-वस्तु-सेवनतया (सात्विक पदार्थों के सेवन से) निद्रां (अधिक निद्रा को), सदा (सर्वदा) जागरात् (जागरण से) स्वपनं (स्वपन को), जीर्ण-मित-अशनात् (शीघ्र पचने वाले परिमित पवित्र भोजन से) रोगान् (रोगों को), महा-धैर्यत: (दढ़ धीरज से) दैन्य (मन की विषयों में पर-वशता को) सदा (सर्वदा) जहि (त्याग कर) । वृथा-संसर्ग संत्यागत: (तथा धन और धनियों का संबन्ध व्यर्थ जान कर त्यागने से) अर्थ अनर्थ-परिग्रहं (अनर्थरूप धन संग्रह को) त्यज (त्याग कर) दोष-दर्शन-बलात्(दोषदृष्टि के बल से)स्त्री-वाञ्छाँ (स्त्री की इच्छा को) त्यज (त्याग कर), सुख-आत्मेक्षणात्(तथा सुखस्वरूप आत्मा के साक्षात्कार से) दु:खं (शोकादि दु:खों को भी त्याग कर) ॥४॥

### ❀ निद्राजय के उपाय ❀

हे मनः ! निद्रा का त्याग कर । सर्व वृत्तियों के अभाव की कारण, सत्व की आच्छादक, और तमोगुण को विषय करने वाली जो वृत्ति वह निद्रा है इसका त्याग कर । भाव यह कि आवश्यक निद्रा जो शरीर की रक्षा और श्रम दूर करने के लिए अपेक्षित है । तिस से अधिक निद्रा का त्याग कर । किस साधन से ? सात्विक वस्तुओं के सेवन से, सात्विक अन्न के सेवन से, इसके अतिरिक्त शास्त्र, जल, पुरुष, देश, काल, कर्म, जन्म, ध्यान, मन्त्र और संस्कार यह दश वस्तु भी सात्विक, राजस और तामस होती हैं । इनमें से राजस और तामस को निवारण करके सात्विकों का सेवन करके निद्रा का त्याग कर ।

### ❀ स्वप्न जय का उपाय ❀

हे मनः ! स्वप्न का भी त्याग कर । किस साधन से ? सदा जागरण से । भाव यह कि निद्रा दो प्रकार की है । एक स्वप्न दूसरी सुषुप्ति ! इनमें से जब अन्न के रस से नाड़ी पूर्ण रहती है तो गाढ़ निद्रा से सुषुप्ति होती हैं और जब अन्नरस का पाक हो जाता हैं तब नाड़ी में अवकाश होने से पूर्व के संस्कारों से मन फुरता है उसको स्वप्न कहते हैं । इस स्वप्न का हे मनः ! त्याग कर ।

अर्थात् जब गाढ़ निद्रा आवे तब सोना और जब निद्रा टूटे तो जाग्रत् होकर सावधान हो जाना। इस तरह से स्वप्न का त्याग कर।

अथवा तत्त्वाग्रहण रूप निद्रा है और अन्यथाग्रहण स्वप्न है इन दोनों का त्याग कर। किस साधन से ? कि सत्त्वगुण का कार्य ज्ञान जो सात्विक ज्ञान है तिसका विषय वस्तु जो आत्मा से अभिन्न ब्रह्म उसके चिन्तनरूप निरन्तर सेवन से तत्त्वाग्रहण रूप निद्रा त्याग कर। और इस ज्ञान रूप जाग्रत में सर्वदा तत्पर रहने से अन्यथा ग्रहण रूप स्वप्न का त्याग कर ॥

## ❀ रोग निवृत्ति का उपाय ❀

हे मनः ! रोगों का भी त्याग कर। रोग दो प्रकार से उत्पन्न होता है। एक प्रामादिक दूसरा कर्मज। प्रामादिक रोग वह है जो खान-पान आदि के प्रमाद या मध्यम प्रारब्ध कर्म द्वारा उत्पन्न हो और जो रोग खान पान आदि के प्रमाद न होने पर भी अवश्य आ जावे और प्रतीकार के करने पर भी दूर न हो वह कर्मज तीव्र प्रारब्धजन्य है। उसका क्षय तो भोग से ही है और कोई प्रतीकार नहीं। परन्तु प्रामादिक रोग का प्रतीकार यह है कि जीर्ण, मित अशन से अर्थात् जो परिमित अन्न खाने पर परिपक्व होकर जीर्ण हो अर्थात् जो न थोड़ा खाया

जावे न बहुत । थोड़ा खाया हुआ शरीर की रक्षा नहीं करता, निर्बल कर देता है और बहुत खाया हुआ रोग उत्पन्न करता है, इस वास्ते हे मनः ! हित, मित और पवित्र अन्न जो जीर्ण हो जावे । जैसा कि श्रीमद्भगवत्गीता के सप्तदशअध्याय के आठवें श्लोक में श्री भगवान् ने सात्त्विक अन्न कहा है कि आयु, सत्वगुण, बल, आरोग्यता, सुख और प्रसन्नता का वर्धक हो । रस युक्त स्निग्ध और स्थिर होवे । ऐसे अन्न के सेवन से रोगों का त्याग कर तथा छठे अध्याय में कथन किया है "युक्ताहारविहारस्य" इस श्लोक के अनुसार अन्न के सेवन से रोग रूप दुःखों को निवृत्त कर ।

### ❀ दीनता त्याग का उपाय ❀

हे मनः ! दीनता का त्याग कर । दीनता का अर्थ यह है कि विषयों के समीप आते ही मन का उन के वशीभूत हो जाना । इस दुर्वासना को धैर्य से त्याग कर । धैर्य का अर्थ यह है कि विषयों की तरफ गिरते हुए मन को दृढ़ता से रोकना । जैसे गिरते हुए मकान को स्तम्भ से रोक लिया जाता है इसी तरह विषयों में परवश होते हुए मन को अधिक और प्रबल धैर्य वाली वृत्ति से विषयों से रोकना । इस साधन से हे मनः । दीनता का त्याग कर । अथवा किसी पदार्थ की इच्छा से जो धनी पुरुष

या राजा लोगों के पराधीन होकर याचना करना रूप जो दीनता है उस को धीरज के बल से रोक दे।

✿ अर्थ संग्रह त्याग ✿

हे मनः ! अर्थ जो धनादिक हैं। यह अनर्थ रूप हैं इनके संग्रह का त्याग कर। क्योंकि इनका संग्रह व्यर्थ है। जैसे सैकड़ों गौ और भैंसों के होते हुए भी पुरुष के अपने प्रयोजन में केवल सेर भर दूध ही आता है शेष दूसरों के लिए है और धान गेहूँ आदि अनाज के सैकड़ों मनों पास भी हों तो भी पुरुष को अपने लिये आधा सेर ही पर्याप्त है। जैसे सैकड़ों मकानों के होते हुए भी पुरुष के अपने लिये आधी खाट की जगह काफी है बाकी व्यर्थ है। इसी तरह पदार्थों का संग्रह व्यर्थ है। सोना, चाँदी आदि धन तो खाने के काम भी नहीं आता। इस वास्ते भी सर्वथा व्यर्थ है, प्रत्युत अनर्थ रूप है। धन के सम्पादन करने तथा रक्षा आदि करने में पन्द्रह अनर्थ सर्वदा रहते हैं। चोरी, हिंसा, झूठ, कपट, काम क्रोध, अभिमान, मद, फूट, वैर, अविश्वास, संस्पर्धा, परस्त्री-व्यसन, द्यूतव्यसन और मदिरापानव्यसन। इस प्रकार अर्थों के संग्रह को अनर्थ रूप और व्यर्थ समझ कर इनके सम्बन्ध और इनके संग्रह करने वाले धनी पुरुषों के सम्बन्ध को सर्वथा त्याग कर। स्मृति में भी कहा है कि

 

धन, वस्त्र, स्त्री, भोज्य आदि पदार्थों की समीपता से सत्पुरुषों का चित्त भी चलायमान हो जाता है। इस वास्ते इनकी समीपता को भी दोष रूप जान कर धन आदि का दूर से त्याग कर।



❋ स्त्री वाञ्छा त्याग ❋

हे मनः ! स्त्री की वाञ्छा को भी त्याग दे। किस साधन से ? दोष दर्शन के बल से। अर्थात् स्त्री के शरीर में अस्थि, रुधिर, मांस, मज्जा पुरीष मूत्रादिक मलिन वस्तुएं जो घृणा की आस्पद हैं इनका ही बना हुआ है तथा जन्म और नाशशील हैं इन दोषों के देखने के बल से स्त्री की वाञ्छा का हे मनः ! त्याग कर।



❋ दुःख त्याग का उपाय ❋

हे मनः ! दुःखों का भी त्याग कर। किस साधन से ? सुखरूप आत्मा के दर्शन से। दुःख दो प्रकार का है। एक तो कर्मजन्य रोग दरिद्र आदि, दूसरा मोहजन्य चिन्ता शोक आदि। रोग आदि तो कर्म का फल होने से अनिवार्य है। दूसरे चिन्ता शोक आदि मानसिक दुःखों को सुखस्वरूप आत्मा के साक्षात्कार से त्याग दे। जैसे श्रुति कहती है—'आत्मवेत्ता शोक से तर जाता है' ॥ ४ ॥

दारा संक्तिमनादरात्सुतधनासक्ति त्वनित्यत्वतः

स्नेहं मोहविसर्जनात्करुणया नैष्ठुर्यमन्तस्त्यज ।
औदासीन्यसमाश्रयात्त्यज सुहृन्मित्रारिदुर्वासनाम्
सर्वानर्थकरान्दशेन्द्रियरिपूनेकान्तवासाज्जहि॥५॥

अन्वयः-(हे मनः) अनादरात् (मोह पूर्वक सत्कार के त्याग से) दार-आसक्तिं (स्त्री में प्रीति को), तु (और) अनित्यत्वतः (अनित्य बुद्धि से) सुत-धन-आसक्तिं (पुत्र धनादि की आसक्ति को), मोह-विसर्जनात्-स्नेहँ (कुटुम्बादि में अविवेक से उत्पन्न स्नेह को विचार से) त्यज (त्याग कर)। नैष्ठुर्यं (निष्ठुर भाव को) अतः (अंतः करण से) त्यज (त्याग कर)। औदासीन्य समाश्रयात् (उदासीनता को आश्रय करके) सुहृत-मित्र-अरि-दुर्वासनां (सुहृत् मित्र शत्रु ऐसी विषम बुद्धि को) त्यज (त्याग कर)। एकान्त-वासात्(एकान्त देश के सेवन से)सर्व-अनर्थकरान् दश-इन्द्रिय-रिपून् (सर्वानर्थकारी दश इन्द्रियों को) जहि (त्याग कर अर्थात् जीत लें) ॥५॥

❀ स्त्री पुत्र धनादि में प्रीति त्याग ❀

हे मनः! दार अर्थात् स्त्री की आसक्ति कहिये प्रीति का त्याग कर। किस साधन से? अनादर से अर्थात् स्त्री में आदर सत्कार के त्याग से। भाव यह कि बाहिर से स्वांगानुसार व्यवहार करते हुए भी मन से दोष दर्शन द्वारा घृणा का ही भाव कर। तथा पुत्र धन आदिक में आसक्ति को भी त्याग कर। यहां 'तु' शब्द 'च' अर्थ में है। भाव यह कि दारा में अनित्यता का

समुच्चय करने के लिये है और पुत्र धन आदि में भी आदर का परित्याग करने से तथा अनित्यता के निश्चय करने से आसक्ति का परित्याग कर। अनित्यता कहिए नित्य नहीं रहेंगे! विनाशी हैं और मृत्यु के अधीन हैं इसलिए इनकी प्रीति का त्याग कर। हे मनः! अपने कुटुम्ब में जो स्नेह है उसको त्याग दे। किस हेतु से? मोह के विसर्जन से। मोह नाम अविवेक का है। इस अविवेक से कुटुम्ब में, स्त्री में और अपने शरीर में जो स्नेह है विवेक विचार द्वारा त्याग कर।

### ❃ कठोरता त्याग का उपाय ❃

हे मन! निष्ठुरता अर्थात् कठोरता को अन्तःकरण से त्याग कर। कठोरता का अर्थ यह है कि दूसरों को दुःख देते हुए या उनको दुःखी देखते हुए भी चित्त का पाषाण के सदृश कठोर बना रहना—द्रवीभूत न होना। इस दोष को अन्तःकरण से करुणा रूप दया द्वारा त्याग दे। अर्थात् सर्व जीवों के दुःखों को देख कर चित्त ऐसा द्रवीभूत होवे जैसा अपने दुःख में और स्त्री पुत्र आदि के दुःख में द्रवीभूत होता है ऐसी करुणा से निष्ठुरता का त्याग कर। शास्त्र में भी लिखा है कि जिस पुरुष का चित्त सर्व जीवों पर करुणा करके द्रवीभूत रहता है उसको जटाभस्म आदि और साधनों से क्या प्रयोजन है। वह धन्य

हैं और वही पुण्यवान् है ।

❀ शत्रु मित्र में समबुद्धि रखने का उपाय ❀

हे मनः ! 'यह सुहृद् है, यह मित्र है, यह शत्रु है, इस विषम बुद्धिरूप दुर्वासना का त्याग कर । अर्थात् प्रत्युपकार रहित उपकार करने वाले सुहृद, उपकार की अपेक्षा उपकार करने वाले मित्र और अपकार करने वाले शत्रु में जो विषमता की बुद्धि है वह त्याग कर । किस साधन से ? उदासीनता के सम्यक् आश्रयण से । अर्थात् मित्र पक्ष और शत्रु पक्ष दोनों में समभाव से रहे । मित्र में राग न कर और शत्रु में द्वेष न कर । इस तरह सम बुद्धि से विषमता का त्याग कर । भाव यह है कि सब में ब्रह्म दृष्टि से विषमता दूर हो जावेगी ।

❀ इन्द्रिय दमन का उपाय ❀

हे मनः ! पंच ज्ञानेन्द्रियां और पंच कर्मेन्द्रियाँ यह दशों इन्द्रियाँ सर्व अनर्थ के करने वाली हैं अर्थात् लोक परलोक से भ्रष्ट करने वाली साधक की परम शत्रु हैं । एकान्त निवास से इनका त्याग कर । अर्थात् शुद्ध और एकान्त देश में निवास करने से अभ्यास में बाधा डालने वाले आकर्षक विषयों के समीप न होने से इन्द्रियों में लोलुपपना नहीं रहेगा । यही इनका त्याग है । जैसे जंगल में जाते हुए एक धनी पुरुष के सामने ग्यारह डाकू आ

जावें, तब वह धनी पुरुष उनमें फूट डाल कर दशों को अलग कर देवे। फिर एक के साथ झगड़ा करके उसको दबा सकता है। ग्यारह व्यक्तियों के साथ लड़ाई करने से स्वयं अकेला होने के कारण मारा जाना अवश्य है। इस तरह यह दश इन्द्रियां और एक मन साधक के आत्म-धन को चुराने वाले हैं। इन इन्द्रियों के विषयों से अपने को अलग करने से और नित्य ही एकान्त सेवन करने से दश विषयों के अभाव से इन्द्रियां निर्बल हो जायेंगी। बाकी रहा मन उसको साधक विवेक-विचार वाली बुद्धि से दबाकर जीत लेगा। इस प्रकार एकान्त वास से दश इन्द्रियों का त्याग कर। विषयों के त्याग से ही इन्द्रियों का त्याग होता है ॥५॥

आलस्यं त्वरया श्रमंशमधियातन्द्रिं समुत्थानतो-
भेदभ्रांतिमभेददर्शनबलान्मिथ्यात्वतः सत्यताम्।
मर्मोक्तिंनिजमर्मकर्मकथयाक्रोधं स्वसाम्येक्षणात्
आक्रोशं कुशलोक्तितस्त्यजमनश्छिंध्यप्रमादाद्
भयम्।६।

अन्वयः—मनः (हे मनः) त्वरया (शीघ्रता से) आलस्यं आलस्य को), शम-धिया (मन निरोध रूप वृत्ति से) श्रमं (विक्षेपक कर्मों में परिश्रम को), समुत्थानतः (समाधान वृत्ति से)

तन्द्रिं (तन्द्रा को), अभेद-दर्शन-बलात् (अद्वैत आत्म ज्ञान के बल से) भेदभ्रांतिं (सर्व भेद भ्रमों को), मिथ्यात्वत: (जगत्-मिथ्यात्वबुद्धि से) सत्यतां (जगत सत्यत्व बुद्धि को) निज-मर्म-कर्म-कथया (छिपे हुए अपने दोष और अशुभ कर्मों के कथन से) मर्मोक्तिं (दूसरे को दुःख देने वाले मर्म भेदी वाक्य कथन करने के अभ्यास को), स्व-साम्य-ईक्षणात् (सर्वत्र एक आत्म दर्शन से) क्रोधं (क्रोध को), कुशल-उक्तितः (मधुर हितकारी वचनों के कथन से) आक्रोशं (अपराधी को फटकारना) त्यज (त्याग कर)। भयम् (शत्रु भय, लोक लज्जा का भय तथा मृत्यु का भय सर्व भयों को) अप्रमादात् (साधन सम्पन्न हो कर ज्ञान प्राप्ति से) छिन्धि (छेदन कर अर्थात् दूर कर) ।।६।।

### ❀ आलस्य त्याग का उपाय ❀

हे मनः। आलस्य का त्याग कर। आलस्य का अर्थ यह है कि चित्त का अथवा शरीर का भारीपन होने से अवश्य-कर्तव्य में भी अप्रवृत्ति। चित्त का भारीपन तमोगुण से और शरीर का भारीपन कफ आदिकों से होता है। अथवा स्वल्प समय में करने योग्य कार्य को बहुत समय लगा देना, यह भी आलस्य है इसका त्याग कर। किस साधन से? त्वरया अर्थात् शीघ्रता से। भाव यह कि मन में ऐसा दृढ़ निश्चय कर कि अवश्य-कर्तव्य कार्य को तुरन्त करना है, उसमें विलम्ब नहीं लगाना। ऐसा निश्चय करके कार्य में तत्पर हो जाना। इस प्रकार की अन्तःकरण की वृत्ति को हे मनः। सम्पादन कर। इसका

भाव यह है कि ज्ञान के साधनों में अथवा उपासना या पुण्य कर्म करने में विलम्ब न कर। विलम्ब करने पर विघ्न पड़ जाने से साधन छूट जाएगा। इस वास्ते सावधान होकर शीघ्रता का सम्पादन कर।

साथ ही यह भी है कि दूसरे की हानि करने में, पाप करने में तथा शास्त्रनिषिद्ध कार्य करने में आलस्य करना ही श्रेष्ठ है अर्थात् चिरकारीपना ही इन पाप कर्मों में श्रेष्ठ है। क्योंकि विघ्न के होने से पाप से निवृत्त भी हो सकता है। शुभ कार्य में तो हे मनः शीघ्रता ही कर और आलस्य का त्याग कर।

❀विक्षेपक कर्मों में परिश्रम का त्याग❀

हे मनः। श्रम को त्याग कर। भाव यह कि लौकिक और वैदिक व्यवहारों से शरीर, इन्द्रिय और मन में परिश्रम थकावट होती है अर्थात् विक्षेप प्राप्त होता है। इसको शम बुद्धि से अर्थात् लौकिक वैदिक व्यवहारों के त्याग-पूर्वक मनोनिरोध रूप शम वृत्ति से त्याग कर। जैसा कि श्री भगवान् ने गीता में कहा है—कि योग में आरूढ़ होने की इच्छा वाले साधक को कर्म कारण कहा गया है और योगारूढ़ के लिये उसी योग में स्थिति के लिए शम ही कारण है। इस तरह शम—मन को शान्ति से परिश्रम का हे मनः। त्याग कर।

### ❀ तन्द्रा त्याग का उपाय ❀

हे मनः। तन्द्रा का त्याग कर। तन्द्रा उस अवस्था को कहते हैं जब मन निद्रा में भी न हो और जाग्रत में भी सावधान न हो अर्थात् जैसे पुस्तक के श्रवण करने पर भी शब्दार्थ को मन स्वस्थ हो कर ग्रहण नहीं करता है। शिर नीचे-ऊपर गिरता रहता है। अर्थात् अर्ध निद्रा की अवस्था का नाम तन्द्रा है। हे मनः। इसका त्याग कर। किस हेतु से ? समुत्थानता से अर्थात् उठ खड़े होने से या सावधान हो कर बैठने से। अथवा थोड़ा-थोड़ा चल पड़ने से और जल से नेत्र एवं मुख धोने से। इस तरह सावधान हो कर हे मनः। तन्द्रा का त्याग कर।

### ❀ भेद भ्रान्ति त्याग का साधन ❀

भेद-भ्रान्ति अर्थात् भेदभ्रम को त्याग कर। सजातीय विजातीय और स्वगत भेद के भ्रम का त्याग कर। जैसे एक ब्राह्मण का दूसरे ब्राह्मण से सजातीय भेद है। क्षत्रिय आदि के साथ विजातीय भेद है। और अपने हस्तपादादि के साथ स्वगत भेद है। इस तरह आत्मा का सजातीय भेद कि आत्मा नाना हैं इस सजातीय भेद भ्रम को त्याग कर। आत्मा से विजातीय आकाशादि जड़ प्रपञ्च सत्य है इस विजातीय भेद को भी त्याग कर। और आत्मा के अवयवों का अभाव होने से उस में स्वगत

भेद भी नहीं है। 'एकमेवाद्वितीयम्' अर्थात् आत्मा निश्चय ही एक अखण्डानन्द अद्वितीय रूप है उनमें भेद नहीं इस अभेद दर्शन के बल से भेद भ्रान्ति को हे मनः ! त्याग दे।

अथवा भेद पाँच प्रकार का होता है (१) जीव ईश्वर का भेद (२) जीवों का परस्पर भेद (३) जीव जड़ का भेद [४] जड़ों का परस्पर भेद [५] ईश्वर जड़ का भेद। इस भेद भ्रान्ति का त्याग दे। किस साधन से ? अभेद दर्शन से। जैसे एक बड़े मकान में एक पुरुष स्थित है और चारों तरफ दीवारों में दर्पण लगे हुए हैं, उन सब दर्पणों में पुरुष का प्रतिबिंब पड़ रहा है। इस अवस्था में पुरुष से प्रतिबिंबों का भेद मिथ्या है और परस्पर प्रति-बिंबों का भेद भी मिथ्या है। भेद है नहीं एक अद्वितीय पुरुष ही है, उससे भिन्न और कुछ है ही नहीं। सर्वथा अभेद है। इस तरह अभेद दर्शन के बल से पांचों प्रकार के भेद-भ्रम का त्याग कर। अर्थात् सर्वत्र सर्व में सत्ता स्फूर्ति अद्वय आनन्द रूप अधिष्ठान ब्रह्म ही है और सब इसमें कल्पित है। इस विचार से भेद भ्रान्ति का त्याग कर।

### ❀ भेद की बाधक तथा अभेद की साधक युक्तियां ❀

भ्रम—भ्रान्ति भी पांच प्रकार की है।

दोहा–भेद भरम कर्तृत्व भरम पुनः संग भ्रम विकार।
ब्रह्म इतर जग सत भरम पांच भरम निर्धार ।।

[१]भेद भ्रम [२]कर्तृत्व भ्रम[३] संग भ्रम[४]विकार भ्रम [५] ब्रह्म से भिन्न जगत् सत्यभ्रम। भेद भ्रम तो ऊपर कथन कर दिया गया है। बाकी कर्तृत्व भ्रम, कि मैं कर्मों का करता हूं और संगभ्रम कि आत्मा और अनात्मा देह आदि के सम्बन्ध का भ्रम, और विकार भ्रम अर्थात् कार्य कारण का भ्रम कि जगत् कार्य है और ब्रह्म कारण है और ब्रह्म से भिन्नजगत् सत्यत्व भ्रम यह पाँच भ्रम हैं, इन को निवारण कर। किस हेतु से?

दोहा–बिंब प्रतिबिंब लोहित स्फटिक, घटाकाश गुणभार।
कनक कुण्डल दृष्टान्त दे, पाञ्चों भरम निवार।

(१) भेद भ्रान्ति के निवारण करने का उपाय ऊपर कथन किये हुए बिंब प्रतिबिंब के दृष्टान्त द्वारा कथन कर दिया गया है। (२) दूसरे कर्तृत्व भ्रम के दूर करने के लिए लोहित स्फटिक का दृष्टांत है। वास्तव में देहादि अहंकार पर्यन्त ही कर्म करते हैं आत्मा में कर्तापने का भ्रम है। जैसे लालीलाल फूल में है उसकी सन्निधि से स्फटिक में प्रतीत होती है। स्फटिक में लाली का भ्रम है। वस्तुतः है नहीं। तैसे आत्मा में कर्तृत्व का भ्रम है कर्तृत्व है नहीं। [३] तीसरा संग भ्रम अर्थात् आत्मा अनात्मा में

